जुलेका हार गई। वह बेहोश हो गई। उसे हटा दिया गया।

अँग्रेज़ों ने, मेमों ने, और सब ने इस घटना में बड़ा मज़ा लिया। और, कर्नल खड़े-खड़े एकटक देखते रहे।

पानी आया। शमशेर ने पी लिया।

जल्लाद ने फन्दा गले में डाला—कर्नल ने अपना कैमरा खोला।

कन्धे-तक आने-वाला काला खोल शमशेर को उढ़ाने की तैयारी हुई। उसने कहा—'अगर कुछ हर्ज न हो, तो रहने दें।'

क़ैदी का यह अनुनय मानने का अनुग्रह हुआ।

कर्नल ने एक 'स्नैपशॉट' ( फ़ोटो ) ले लिया।

शमशेर ने पूछा—'कर्नल, मैं पास हो गया?'

कर्नल के आँसू, जो न-जाने कब के निकलने न पाये थे, चुपचाप कोयों में आकर ढरक पड़े!

शमशेर ने कहा—'कर्नल! ऐं, तुम 'फ़ेल' होते हो?'

कर्नल को बड़ी शर्म आई और बड़ा रोना भी आया।

वही यन्त्र दबा। लकड़ी के तख्ते झूल गये। शमशेर गड़हे में लटक गया।

कहते हैं—लाश उस अँधेरे गड़हे में दो-दो तीन-तीन घण्टे-तक झूलती रहती है, तब उतरती है।

: १५ :

जुलेका बदल गई है; पिघल कर पानी हो गई है, और वह पानी आँखों की राह निकलते-निकलते कभी ख़त्म नहीं होता।

अफ़सर लोग तत्परता से अफ़सरी निबाह रहे हैं।

सजनसिंह को धेला नहीं मिला है; सब-कुछ फ़ेरिश साहब और उनके दोस्तों की जेबों में पहुँचा है।

कर्नल ने नौकरी छोड़ दी है। हम उनके घर एक बार गये थे। फाँसी चढ़ते हुए शमशेर के फ़ोटो के सामने खड़े होकर वे कह रहे थे—

'शमशेर ! मैंने एक रोज़ तुम्हें मज़बूती का उपदेश दिया था। मैंने ! और तुम्हें ! ! मेरा वह कैसा दम्भ था !'

सुनकर हम ठहर न सके; लौट आये।

# ग़दर के बाद

सन् '५७ में हिन्दुस्तान ने लाल दिन देखे। तब धरती पर खून बहा और आसमान पर उछल-उछल आया। उन्हीं दिनों की बात है—

: १ :

जेल के क़ैदी छुड़ाकर, डाकख़ाना फूँककर, और ऐसे-ही और काम करके मेरठ की चिनगारी दिल्ली में आ गई है। यहाँ जो बहुत दिनों से भड़क उठने लायक सामान इकट्ठा किया जा रहा था, वह अब भड़क उठने को तैयार हो रहा है।

...थ् इन्फ़ण्ट्री के अफ़सरों को फ़ौज ने जवाब दे दिया है। उन्हें भाग जाना चाहिए, नहीं तो उनकी खैर की फ़ौज ज़िम्मेदार नहीं। अभी भाग जाने का वक़्त है, जैसे-बने जान बचा लें, नहीं तो आग लग पड़ी तो ठीक-ठिकाना नहीं रहेगा।

यह चेतावनी लेकर···थ् के कर्नल···बँगले पर आये। वक़्त पर जो ख़बर मिल गई है, उससे ज़रूर फ़ायदा उठा लेना चाहिये। वह अब भागने की तैयारी में लगे। लेकिन,····लेकिन मिसेज़ · ? वह

कहाँ गई ? उन····पादरी के यहाँ गई होंगी। बच्चा भी उनके साथ है। सोचा—वहाँ से उन्हें झटपट लाकर भाग चलें।

लेकिन तभी एक आर्टिलरी के एडजुटेण्ट घबड़ाये-से बँगले में आये।

'ओह, कर्नल ! यों मत बैठो, भाग चलो ! बलवाई बढ़ रहे हैं···तक आ गये हैं !'

उस···तक की बात सुनकर तो कर्नल हताश हो गये। तो अब पादरी के यहाँ पहुँचा नहीं जा सकेगा। बीच में बलवाई मिलेंगे। क्या किया जाय ?

एडजुटेण्ट ने ताड़ लिया—'क्यों—तुम्हारी···?'

'उस···पादरी के गई मालूम होती हैं।'

'ओ, वहाँ ! वहाँ का तो रास्ता रुका हुआ है।'

एडजुटेण्ट के मशवरे ने अन्त में काम किया, और उनकी निज की सहज-बुद्धि (common sense) ने भी।—हाँ, देखो, एक जान के पीछे दो जान क्यों गँवाई जाँय ? वह बच गईं, तो अच्छा ही है, उधर वह ढूँढने जाकर खतम हो गये, तो कुछ बात न हुई।

इस तरह एडजुटेण्ट, कर्नल, और कुछ अँग्रेज और मेमें—जो बना समेट-समाटकर, जो बचे, उन्हें परमात्मा के और अपनी प्रार्थना के ऊपर छोड़कर, खैर मनाते-मनाते भाग चले।

: २ :

पादरी के यहाँ जब मिसेज···को···थ इन्फैण्ट्री के बाग़ी हो जाने की ख़बर मिली, तो वे पति के सोच में व्यग्र हो उठीं। न-जाने क्या हो गया हो ! एक नेटिव नौकर को साथ लेकर बँगले पर

पहुँचीं। राह में, हवा में किसी उपद्रव की मर्मराहट-सी तो जान पड़ी, पर व्याधि कोई सामने नहीं आई।

लेकिन बँगला ख़ाली था।

तब बच्चे को छाती से चिपटाकर, जो बड़ी-बड़ी आँखों से यह सब देख रहा था, जिधर पता मिला वह गये हैं, उधर ही चल दी।

**: ३ :**

…चौधरी ने अँग्रेज़ी फ़ौज में नौकरी की थी। पर ख़ून बहाना अपना काम बनाना उसे अखरने लगा। उसने वह नौकरी छोड़ दी। ख़ून तो पवित्र चीज़ है, वह क्या उस तरह बहाने के लिये है? वह देने के लिए है, लेने के लिए नहीं। ऐसी ही भारी-भारी बातें सोच-सोचकर वह गम्भीर बन गया। उसकी इस गम्भीरता का आस-पास अजीब दबदबा फैल गया। लोग उससे दहशत खाने लगे; क्योंकि वह कम बोलता था, और बोलता था, तब ऐसे, कि मानों वह बात उसकी विधना भी नहीं टाल सकेगी। ऐसी आत्म-दृढ़ता के आगे सबको सहम जाना पड़ता था। फिर बात थी यह, कि वह बहुत सादा रहता था, माँस खाना छोड़ दिया था, और किसी को नहीं सताता था। न किसी से लाग-लपेट रखता था, न ख़ास मुहब्बत और मुरव्वत, और न किसी का डर। बात टालते और बदलते उसे कभी किसी ने न देखा। जब कहता खरी कहता, और उस पर से डिगने का नाम न लेता,—चाहे बुरी लगे, चाहे अच्छी; चाहे दुश्मन हो, चाहे दोस्त। उसके इस दो-टूक स्वभाव से ही लोग दहशत खाते थे।

लेकिन इधर दो साल से उसमें और भी परिवर्त्तन हो चला।

वह और भी चुप रहने लगा। उसकी आवाज़ में मानो दृढ़ता अब वज्र-कठोर होकर बजने लगी। मानो मन-ही-मन वह एक संकल्प, एक उद्देश्य, एक चाह, एक क़र्त्तव्य की सिद्धि की बात सोच रहा है, और उसके योग्य सामर्थ्य बटोर रहा है। एक संदेह था जो पक्का हो गया, और सन् '५७ के दिन आने से दो महीने पहले से उसने फ़िरंगियों की नीति पर कुछ शब्द कहने शुरू कर दिये। एक दल भी बनाया, जो वक्त पर काम आने को था।

उस दल के काम का और चौधरी के पलटा खाने का दिन आया। कहें, चौधरी की परख का दिन आया। सन् '५७ की आग फूटी, और उससे चौधरी एक-दम फुँक पड़ा।

पैंतालीस बरस का होगा, और जवानों में दर्शनीय था।

चौधरी और उसके दल से लोग थर्राने लगे,—अँग्रेज़ भी और हिन्दुस्तानी भी। क्योंकि प्रसिद्ध था—दल का एक-एक आदमी अँग्रेज़ों को हिन्दुस्तान से निकाल बाहर करने की शपथ खाये हुए है। और हिन्दुस्तानी उसके सामने मनमानी न करने पाते थे।

लेकिन ग़ुस्सा हद नहीं जानता। उसके साथी अँग्रेज़ों से ग़ुस्से से जलते थे। पर चौधरी में ग़ुस्सा न था। कहें उसमें प्रेम था। इसीलिए, वह हद भी जानता था, और जो कर गुज़रना है, सो भी।

: ४ :

एक गौरांग युवती, हिरनी-सी सहमती, चारों ओर मानो आपत्ति की टोह लेती हुई, बच्चे को कई कपड़ों की तहों में लपेट

कर उसे कसकर छाती से चिपकाये हुए···पुरे में घुसी ।—मानो मौत के मुँह में घुसी ।

थक रही है। मुँह पर कातर भाव फैला है। प्यासी है, थोड़ा पानी चाहती है, बच्चे को लिटाने को थोड़ी छाँह, और ज़रा—बिलकुल ज़रा-सा—ढाढ़स। क्योंकि उसे बड़ा डर लग रहा है। चारों तरफ़ इस खोखले शून्य में मानो एक विलक्षण त्रास भरा है, जो उसके कान में रह-रहकर भारी आशंका की सूचना दे जाता है।

चली आ रही है दूर से—धूप में, रास्ते-बे-रास्ते, इस नन्हें-से बच्चे के बाप को ढूँढती हुई, इस भयंकर भय और आशंका में से अपनी राह बनाती हुई···

आज···पुरे के आदमी आनन्द में हैं। जिसे अब तक सिर पर देखा था, उसे पैरों से लथेड़ेंगे, और ख़ुश होंगे। फिर उसे रास्ते लगाकर दूसरे को ढूँढेंगे, और उसकी भी वही गति बनाएँगे। जिन्होंने-जिन्होंने उन पर राज्य करने का दम्भ किया, उन सब की ऐसी ही दुर्गति करेंगे। इसी बदले की बात सोच-सोचकर वे मानो सुख पा रहे हैं। यह दाद खुजाने से मिलने वाला, या कुत्ते को सूखी हड्डी चूसने से मिलने-वाला सुख है। अपने को ही खुजाते हैं, अपना ही खून पीते हैं, फिर भी समझते हैं, वैसा मज़ा कहीं नहीं। ऐसे ही स्वात्मघातक बदले के भाव के सुख में आज वह··· पुरा मस्त हो रहा है।

: ५ :

'देखो, वह कौन आ रहा है ?'—कहकर कहने-वाले ने एक बड़े भेद की हँसी हँस दी। सुनने-वाला समझ गया। वह भी मानो स्वीकृति में हँसा। यह बात और यह हँसी, इससे उसे और उससे

इसे, सब में फैल गई। और वह पन्द्रह-बीस आदमियों का गुट्ट, मानो सर्व-सम्मत, एक समझौते पर आ गया। तभी इनमें से रहमत ने सैन दी पास बैठे लड़के खचेड़ू को। उसने पहचाना, और वह चला गया। दम-भर में खचेड़ू अपनी पार्टी को लेकर आने-वाले के स्वागत के लिए चला। पार्टी में सात से तेरह वर्ष-तक के लड़के हैं; आठ-दस होंगे। कोई लँगोटा-ही बाँधे है, किसी-किसी ने धोती पर कुर्ता भी लटका रखा है, किसी के हाथ में ठीकरा है—उसे ही बजाता चला जा रहा है, कोई बग़ल ही बजाता है, कोई मुँह से ही बाजे का काम ले रहा है।

वानर-सेना के इस यथार्थ एडीशन ने कई तरह की आवाज़ें निकालकर उस महिला का स्वागत किया—

एक कहता—'आई हैं मेम साऽब !'

सब बोलते—'ख़ुशियाँ मनाओ ख़ूब !'

एक—'क्या ख़ूब आई हैं वो।'

कोरस—'क्या पड़ रही है धूप !'···आदि-आदि।

वह नीचे धरती देखती-देखती चलने लगी। उसके दोनों ओर यह वानर-दल बँट गया। वैसा ही तुकान्त या अतुकान्त गीत और वैसे ही कंकरी फेंककर छेड़-छाड़ आदि जारी रही।

जहाँ वे आदमी बैठे थे, वहीं आई वह—

'पानी···तोड़ा। प्यासा···बेबी।···रअम, बाबू !'

एक बात कहदें। जैसे अब अपनी गर्ज़ से हिन्दुस्तानी अँग्रेज़ी सीख लेते हैं, वैसे ही तब, अँग्रेज़ अपनी गर्ज़ से हिन्दुस्तानी जान रखते थे। तब बहुत-कम ऐसे श्वेतांग होते थे जो हिन्दुस्तानी समझ या बोल न सकते थे। बात यह थी कि तब तक अँग्रेज़ी से

हिन्दी, और हिन्दी से अँग्रेज़ी बनाकर समझा देने वाले, किराये के बाबू-लोगों का सम्प्रदाय बढ़ने नहीं पाया था।

महिला ने दोहराया—'खोदा के वास्ते ···'

उस समय सब ने एक-दूसरे की ओर देखा। रहमत ने आगे बढ़कर कहा—'लाओ बच्चे को, मैं देता हूँ इसे पानी।'

रहमत के घनी काली दाढ़ी है,—मक्खी फँस जाय तो जीती न निकले। सिर पर ताज़ी कटी दूब-से बाल हैं। ओठों पर लकीर-सी मूछें हैं, जिनके सिरों पर दो पूँछ लटक रहीं हैं। सब मिलाकर वह एक भयानक जन्तु दीख पड़ता है। आँखें पत्थर के हनुमान में जड़ी-जैसी, गोल-गोल, तरेड़ खाती हुई, भट्टी-सी जल रही हैं। महिला डरी।

पर बच्चा कैसा नन्हा-भोला है! उसको प्यार करने के सिवा कोई कुछ कर ही नहीं सकता! उसने बच्चे को लपेटों में से खोला! कैसा वह नीली-नीली, बड़ी-बड़ी आँखें फाड़कर देख रहा है रहमत को, और लौट-लौटकर अपनी 'मम्मा' को! झट उसने फिर 'मम्मा' के घोंसले में दुबक रहने का प्रयत्न किया। रहमत के पास वह जाना नहीं चाहता। तब रहमत ने हाथ बढ़ाया। महिला ने भी ज़रा जोर लगाकर 'बेबी, वाटर! बेबी वाटर!!' कहते हुए, बच्चे को उन रहमत के फैले हाथ में थमा दिया।

रहमत ने कहा—'लालू!'

लालू उठा।

'वहाँ जाओ।···उस जगह···हाँ···ठीक···अब लो।' कहकर रहमत ने बच्चे को उछाला। आकाश में गुड़ी-मुड़ी खाता हुआ वह चला। लपक लिया तब उसे लालू ने। अब तो यही खेल चला। बच्चा इस हाथ से उस हाथ, और इस हाथ से उस हाथ—गेंद की

तरह से उछाला जाने लगा। धीरे-धीरे उन लोगों ने अपने बीच का फ़ासला भी बढ़ाना शुरू किया। देखना यही था, कि आखिर कौन चूकता है !

मेम इस वक्त अपना सारा जीवन आँखों में लाकर बच्चे को देख रही है—वह गया, ओह कितना ऊँचा !—गिरा-गिरा !... आह !...वह लपक लिया !! इस तरह उसके प्राण मर-मरकर जी रहे हैं, जी-जीकर मर रहे हैं। इस मौत और जीवन के अन्तराल को उसके प्राण एक क्षण में न-जाने कितने बार आर-पार कर जाते हैं ! इस व्यथा को कौन जानेगा ?...

वह अब लालू बच्चे को उछालने को है ! ...'हैं-हैं' !...वह एक चीख़ देकर दौड़ी—रहमत ने बढ़कर उसकी कलाई पकड़ ली।

—'कहाँ जाती है ?'

तभी लालू ने बच्चा उछाल दिया। तभी एक गरज सुन पड़ी—'क्या है ?'

तभी सब-कुछ ठैर गया। सब स्तब्ध होगया। बच्चे को किसी ने न लपका—वह आकाश में चक्कर खाता हुआ पत्थरों पर गिरा—सिर खिल गया, और उसका नन्हा-सा प्राण हवा में मिल गया। तभी खिड़की में से चौधरी ने झाँका—'क्या है ?—ठैरो।'

रहमत ने हाथ छोड़ दिया। महिला बौखलाई खड़ी हो गई। लालू भूला-सा वहीं का हो रहा। और सब भी वहीं चित्र-लिखे-से रह गये।

महिला सन्न !—अब य' और क्या ?

चौधरी आया—देखा, अपने ही लोग हैं जिनके चेहरों पर शरारत है, और जिस पर अब दहशत आ छाई है। और एक तरफ भयभीता, त्रस्ता, पीता, मानों क़ब्र से उठकर आई हुई एक इंगलिश

महिला है। आखें फटी हैं, और देख कुछ नहीं रही है। उसने चिल्लाकर कहा—

'कम्बख्तों, यहाँ यह मर्दुमी कर रहे हो? डूब मरो! एक औरत पर हाथ—हिन्दुस्तानी होकर !! तभी इस लड़ाई में लड़ोगे? हिन्दुस्तान को तुम्हारे यह पाप न-जाने कब तक भुगतने होंगे!'

तभी उसने देखा, पास ही कुछ और है जो तरबूज-सा खिला पड़ा है, और लालू भूत-सा बन रहा है। उसने लालू को गौर से देखा, फिर बच्चे के नन्हे-से शव के पास दौड़ गया। झुका—बालक की आँखों में खून न आया था, उसमें विश्वास भरा था, उसमें विश्वास भरा था, और वे हँसने को उद्यत थीं!

वह एक-दम उछलकर खड़ा हो गया, आँखें अंगारा हो गईं, फिर गीली हो गईं, और हौलनाक आवाज में कहा। वह आवाज गूँजती थी, पर खोखली थी, हुक्म से अधिक उसमें दिल की चोट थी, तीखी से अधिक वह भारी थी।

—'ओ, लालू के बच्चे, बदनसीब! सुनता है? इस बच्चे के माँस की चटनी फिर घर जाकर बनाना, बड़ी अच्छी लगेगी, तू तर जायगा जनम-जनम को।' फिर महिला के पैरों की ओर संकेत करते हुए कहा—'अरे, आँखें क्या फाड़ता है, अभागे! इस माई के पैरों में गिर—शायद कुछ भला हो जाय!'

बच्चे की माँ के सामने बच्चे का शव पड़ा है—आह!—लाल-लाल लहू कैसा गाढ़ा उसमें से निकलकर जम गया है! नन्हे-से सिर में इतना सारा लहू कहाँ से आगया? अभी छाती से चिपककर पानी माँग रहा था, अभी पत्थरों पर पड़ा सिर फोड़कर दिखला रहा है!—माँ मानों जब तक रहेगी, यहीं खड़ी-गड़ी, इस खिले-सिर को देखती रहेगी।

लालू ने सिर माँ के पैरों में किया, पर आँसू न ला सका। तब चौधरी ने रहमत को ललकारा, जिसके मुँह पर पाप साफ लिखा था—

'और, क्यों रहमत, तुझे ख़ुदा से ख़ौफ़ नहीं है ? नहीं जानता, ऐसे कामों से तुझे क्या मिलेगा ? चल, तू भी माई से माफी माँग ले, नहीं तो कहे रखता हूँ। तुझे एक मिनट को चैन नहीं मिलेगा।'

किन्तु रहमत को इसमें देर लगी। चौधरी को आवेश हो आया। उसने रहमत का सिर पकड़ माँ के पैरों में डाल दिया। रहमत का सिर तो पैरों में गिरा, पर दिल दहक उठा। पर चौधरी का खौफ था,—बोला नहीं, चुप रहा।

अन्त में चौधरी स्वयं उस महिला के पैरों पड़ कर रोया।— 'उठो माई, इस पाप की एवज हम-सब और हमारा यह हिन्दुस्तान देगा। पर पाप को जितना कम कर सकूँगा, जरूर करूँगा! माई, मेरे घर चलो। अब भी हैं, जो सच्चे हिन्दुस्तानी हैं, जो स्त्रियों की और माँओं की कद्र जानते हैं, और जो अतिथि की सेवा करना जानते हैं।'

तब माँ, मानों स्वप्न में, चौधरी के पीछे-पीछे चल दी। चौधरी ने मुड़कर सब से कहा—

'चौधरी को तुम सब जानते हो। कभी ऐसा अब मत करना। तुम जानते नहीं, हमारी लड़ाई कैसी है ? ऐसी बातों में हमारी हार है। मेरे लिये जीत और हार और कुछ नहीं; यही जीत और यही हार है। तुम जानते नहीं, चौधरी एक फिरंगी-औरत को बचाने में मर जायगा—और इसी में उसकी जीत होगी। जाओ, पर याद रक्खो मेरी बात!'

: ६ :

कैसे बहादुरशाह पकड़ा गया, कैसे उसके दो बच्चों का खून पिया गया—अलंकार में नहीं चुल्लुओं में पिया गया; किस तरह अँग्रेजों की अमलदारी फिर हो गई, फिर किस तरह शान्ति फैली; और किस तरह फाँसियाँ दी गईं, और किस तरह और बहुत से ढके और उघड़े काम किये गए—इन सब बातों से हमारा सम्बन्ध नहीं।

लेकिन वह इंगलिश महिला चौधरी के घर स्वस्थ रहीं। उनकी सेवा में किसी तरह की कमी या उपेक्षा नहीं हुई; और चौधरी ने अपनी तलवार में जंग भी न लगने दी। अपने अतिथि-सत्कार, और अपनी तलवार, और अपने बाजुओं की ताकत और अपनी दृढ़ता का चौधरी ने पूरा उपयोग किया।

किन्तु अँग्रेज फतहयाब हुए और चौधरी मरा नहीं। वह मौत को प्यार नहीं करता था। प्यार करता था वह ज़िन्दगी से, और ज़िन्दगी की उपयोगिता से। रास्ते में मौत आती थी तो वह मानों उसकी ज़िन्दगी का ही एक काम था।

दिल्ली में अँग्रेजों का शान्तिस्थापना का काम चल दिया—जो शान्ति फाँसी के तख्तों के बराबर और खून से सानकर स्थापित की जाने वाली थी—और चौधरी अपने उसी···पुरे में, उसी दृढ़ता, उसी प्रतिज्ञा को लेकर रहने लगा।

लेकिन घर में जाकर कहा—

'माई, तुम्हारे लोग अब दिल्ली में हैं। यहाँ जब तक मैं हूँ, तब तक तुम्हें कुछ फिकर नहीं। पर मेरा ही क्या ठीक है? तुम्हारे लोग मुझे दुश्मन समझते हैं, मैं उन्हें दुश्मन समझता हूँ। इससे अच्छा है तुम वहीं चली जाओ!'

महिला ने बड़े हर्ष से यह स्वीकार किया ।

एक रोज़ रथ में बैठाकर उस महिला को चुपचाप 'सिविल-लाइन्स' में लाकर छोड़ दिया गया।

उसी रात को चौधरी का मकान घेर लिया गया और वह गिरफ्तार कर लिया गया।

: ७ :

एक ने कहा—'ओह, माई डियर !'

दूसरे ने कहा—'डियरी, माई डार्लिंग !'

और दोनों बिछुड़े मिले।

कर्नल को खोई पत्नी मिली। जिसे क़ब्र में गाड़ चुका था, वही मानों क़ब्र से उठकर चली आई । और पत्नी को गया प्राण मिला।

इस सुखद मिलन में प्रेम का ज्वार उमड़ा, और एक बार सब कुछ—वह बच्चे की स्मृति, और चौधरी की कृतज्ञता भी—उसी में डूब गई।

इस दृश्य को यों-ही छोड़ दो—छेड़ो मत । इन दुखियों को मिल लेने दो, हँस लेने दो, रो लेने दो, अपनी-अपनी सुना लेने दो।

इतने तुम हमारी एक बात सुनो। कर्नल अब कर्नल नहीं हैं। एक मार्शल-कोर्ट के मजिस्ट्रेट हैं, न्यायाधीश हैं।

राजधर्म का पहला नियम है कि शासन से न्याय अलग होकर, ऊपर होकर रहे। शासन की निरंकुश होने की ओर वृत्ति होती है। अधिकार-मद है । अधिकार की आदत अधिक अधिकार माँगती है । न्याय उस पर अंकुश रखे। शासन न्याय के प्रति उत्तरदायी रहे, और शासन न्याय की माँग और न्याय के हुक्म को पूरा करे

और उसके नियम की मर्यादा में रहे। राजतन्त्र के तन्त्रियों के निमित्त राज्य के सभा-गुरु ( Legislators ) विधान बनाकर देते हैं। शासक, शासित, दोनों के लिए वह विधान एक है, एक-सा है। और वह विधान, फिर न्याय-संस्था के संरक्षण में आ जाता है। वह संस्था आँख रखे कि मर्यादा टूटे नहीं, शासक-शासित में स्थान-भेद के अतिरिक्त मनुष्य-भेद न होने पावे, मानवीय समानता उनमें बनी ही रहे, शासन दायित्व रहे, वह हक़ न बने। आदि।

किंन्तु, यह साधारण बात है। विशेष बात यह है कि—'आपत्ति-काले मर्यादा नास्ति।' जब मर्यादा नहीं रखनी हो, तोड़नी हो, तब आपत्तिकाल बुला लेना चाहिए। शक्ति के लिए यह सहज है। बुलाने की बात दूर नहीं है। मर्यादा तोड़ी, और कहा, आपत्तिकाल था। आपत्काल न होता, तो मर्यादा टूटती ही कैसे ? टूटी, इससे प्रमाणित है कि टूटनी चाहिए थी।

यह तर्क शक्ति का है। और आपत्ति में शक्ति का राज्य न हो तो धरती विध्वंस हो जाय। इस शक्ति-राज्य का नाम है, 'मार्शल ला'।—अर्थात्, 'कानून, शक्ति की मुट्ठी में'। तब न्याय को आले में बैठा दिया जाता है, और राजधर्म, नीतिधर्म आदि-आदि धर्म-शास्त्रों को भगवद्भजन करने दिया जाता है।

और, ऐसा कोई करता नहीं, ऐसा करना पड़ ही जाता है। 'चाहिए' का प्रश्न नहीं है। नहीं चाहिए, यह कौन नहीं कहता; पर शांति का उत्तरदायित्व कभी-कभी माँगता है—लहू बहाओ। सो उन्हें लहू बहाना पड़ता है। हम-तुम शांति के महान् उत्तरदाताओं की दिक़्क़त क्या जानें ? इससे हमें चाहिए, हम कुछ न बोलें, अस्तु।

तो ऐसा ही आपत्काल था। इसलिए कर्नल एक मार्शल-कोर्ट के मजिस्ट्रेट की कुर्सी पर हैं। जिन्होंने अब-तक तलवार का ही काम

किया है. उनके हाथ में अब न्याय की क़लम आई है। अब-तक मारने का काम किया था, अब जिलाने का काम आया है; क्योंकि वास्तव में न्याय का काम जिलाने का है। न्याय दया के समीप है, क्रूरता से उतना नहीं। लेकिन, मुमकिन हो सकता है, ख़ास हालतों में न्याय का यह काम ही बदल जाय, जिलाने की जगह और-कुछ हो जाय। शायद यही वजह थी। तब तो हमें यह मान लेना पड़ेगा कि कर्नल उपयुक्त न्यायाधीश थे।

अब तक शायद पत्नी को या रिश्तेदारों को खत लिखने के अतिरिक्त कलम को इन्होंने ज्यादा नहीं चलाया था, ज्यादा नहीं तंग किया था: न दिमाग को ही सोच-सोच कर परेशान किया था। अब जो सूक्ष्म-निर्णय की जोखम का यह काम सिर पर आ गया, तो कर्नल ने उसे भी उसी घाट उतारना शुरू किया। अब तक तलवार लेकर कर्नल ने ऐसी अपनी आदत डाली थी,—आया, काटकर फेंका, ख़तम; फिर दूसरा. . . यही आदत उन्होंने इस काम में भी, बिना रोक-हिचकिचाहट बरती।

: ८ :

इतनी बात कहने के बाद अब वहाँ पति-पत्नी के पास चल सकते हैं। ज्वार उतर चुका है, और अब बातों में बहुत रस या बहुत आह नहीं है। पत्नी ने कहा—

'They've killed, butchered, my child—our child;—don't spare them, my dear.'

( 'उन्होंने मेरे—हमारे बच्चे को मार डाला है। उन्हें छोड़ना मत।' )

'Nor I will, dearie.'

( 'न—कभी नहीं ।' )

'There my, love Thats' good !'

( 'बस-बस यही तो, कैसे अच्छे हो तुम !' )

जब ऐसा प्रोत्साहन प्राप्त हो, तो काम तेज़ी से निकले—इसमें अचरज क्या ?

उन्हीं शीघ्रता-वादी प्रोत्साहन-प्राप्त कर्नल-मजिस्ट्रेट की हाज़िरी में आप उपस्थित हैं।

पते-नाम-धाम की रूखी कारवाई हो चुकी है । अब लालू हाजिर हुआ है । हाजिर तो हो गया, पर ठूँठ-सा खड़ा रह गया । चौधरी को देखा,—फिर बोल न निकल सका ।

इस पर न्यायमूर्ति के मुख से लालू के लिये जो शब्दावली मुखरित हुई, उसे हम यहाँ न दे सकेंगे । पर लालू की जीभ में से जैसे किसी ने जान खींच ली हो—वह बोल नहीं सकता । न्याय-मूर्त्ति ने आठ बेंत का हुक्म सुनाया ।

तब आया रहमत । बड़ी हिम्मत बाँधकर बोलने लगा—'अजी, एक मेम साहब को बेइज्ज़त···'

'रहमत के बच्चे, झूठ···!'—चौधरी ने दहाड़ा । तभी हथ-कड़ियाँ मज़बूत कर दी गईं, दो-एक सिपाहियों ने जंजीरों में झटके भी दिये, किसी ने चौधरी के बदन पर अपनी ताक़त का भी ज़ोर आज़माया, और जज साहब ने फ़रमाया,—'चुप, सू. . .'

लेकिन जंजीरें कितनी-ही कसलो, और गाली कितने ही गर-जालो, रहमत अब बोल सकता नहीं ।

'क्या है, बोलता क्यों नहीं ?'

'कुछ नहीं, हजूर ।'

पाँच बेंतों का इनाम इसे भी बोल दिया गया।

तब चौधरी ने कहा—'क्या कहलवाते हो इन बेचारों से—जो है, सो मैं कहता हूँ। बात कुछ बड़ी भी तो नहीं है। मैं तुम लोगों को यहाँ नहीं चाहता। तुम लोगों का राज मैं नहीं मानता। यह तुम्हारी मजिस्ट्रेटी ही नहीं मानता। तुम अंग्रेज हो, अपने देश में रहो। हम हिन्दुस्तानी हैं, हम यहाँ रह रहे हैं। तुम्हारे यहाँ जगह नहीं है, कम है—अच्छी बात है, तो फिर यहाँ रहो; पर आदमियों की तरह से रहो। यह तुम्हारी सिर पर चढ़ने की आदत कैसी है? सो ही हम नहीं चाहते। ऐसे जब-तक रहोगे, तब-तक हम तुम्हारे खिलाफ़ रहेंगे। भाई बनकर रहोगे, बराबर-बराबर के, गोरे-पन की ऐंठ में न रहोगे तो हम भी तुमसे ठीक बरतेंगे—और फिर देखें कौन तुम्हारा बाल भी छू सकता है। पर वैसे?—न, दम-में-दम है तब-तक तुम्हारे दुश्मन रहेंगे। बस, और क्या कहलवाते हो?'

'वह मेम का बेइज्जटी. . .'

चौधरी ने टूट कर कहा—'बस करो, बस। बस तुम अभी हिन्दुस्तान की आन नहीं समझते। अपने-सा ही सब को समझते हो—तभी ऐसी बात कह गए। अब से ऐसा न कहना—ख़बरदार, नहीं तो ख़ता खाओगे। हिन्दुस्तानी, सच्चे हिन्दुस्तानी, कपूतों की बात छोड़ दो, स्त्री पर कभी हाथ नहीं उठाते, स्त्री को माँ समझते हैं। समझे, हे अँग्रेज, खूब समझ लो!'

तब उसे बच्चे की उस माँ की याद आगई। सोचा—कह दूँ उस बात को। अगर सच न समझेगा तो अभागा है, सच समझेगा तो अच्छा ही होगा। लेकिन न. . .ऐसी बात क्या याद करने

की होती है ? की नहीं, कि कुयें में डालीं—याद भी नहीं, ध्यान भी नहीं। इसलिये उसने आगे कुछ न कहा।

तो अब दो बातें हुईं ; बेइज्ज़ती की बात और बलवे की बात। पहली पर पच्चीस कोड़े, दूसरी पर फाँसी।

फाँसी ही है तो कोड़े क्यों ?—पहले हम भी चकराये। फिर समझ में आगया कि अलग-अलग जुर्मों की दो सजाएँ हैं। फाँसी-ही सिर्फ हुई तो पहली सजा के दण्ड के बिना ही मुजरिम चला गया और कानून का पेट नहीं भरा। इसलिए कानून के पेट के के लिये दोनों सजाएँ अलग-ही-अलग दी जाना जरूरी हैं। ठीक, बहुत ठीक !

अभी बहुत-सों को निपटाना है, फिर जज साहब को टेनिस खेलने जाना है, और वह इन्तजार करती होंगी। इसलिए चौधरी को तुरन्त ले जाया गया।

: ६ :

जैसे बहुत बड़ी दावत होती है न ! कढ़ाये चढ़ते हैं, झटपट-झटपट काम होता है, सब-के-सब काम में लग जाते हैं। पूरियाँ बिल पाई नहीं कि कढ़ायों में छोड़ी गईं, और सिक नहीं पातीं कि फिर और ! कढ़ाये गर्म-ही रहते हैं। वैसे-ही अब शान्ति-स्थापना होगी। इसके उपलक्ष्य में यमदेव की खूब बड़ी दावत की जा रही है। खूब चुस्ती से काम हो रहा है। आदमी पकड़े नहीं गये, कि चढ़ाए नहीं गए। एक-ही साँचा है—फाँसी। आया कि उसी की मोहर लगा दी। अब पेड़ों पर सैकड़ों फाँसियाँ चढ़ी हुई हैं। ख़ाली हो पाती हैं कि और आदमी पहुँचते हैं। पहुँचे कि चढ़े। खूब गर्म बाज़ार है। मालूम नहीं, यम-महाराज के भोज की यह तैयारी कब-

तक चली। अगर यम-देव सन्तुष्ट न हुए हों, तो हम चुनौती देकर कह सकते हैं, भोज करने-वालों की इसमें ज़रा त्रुटि नहीं।

कोड़े लगना देखा है ? नहीं देखा, तो देखने की एक ख़ास चीज़ नहीं देखी। देखिये—

वह टिकटी है। और वह चौधरी टिकटी पर बँधा है। हाथ ऊपर और पैर नीचे चौड़ रहे हैं। दिगम्बर है। मुँह उसका हमसे दूसरी ओर है। है तो हो, पर हम जानते हैं, वह जरूर वैसा-ही है, जैसा हमेशा रहता है।

कुछ दयालु लोग और कुछ दर्शक लोग दृश्य को देखने और मज़ा लेने चारों ओर इकट्ठे हैं।

कोड़े और कोड़े लगाने वाले में भी विशेषता है। कोड़ा कई रोज से भीगा हुआ है, आजमाया भी हुआ है। यह नहीं हो सकता कि चोट कच्ची बैठे, या कोड़ा टूट जाय! अब वह आदमी भी साधारण नहीं है। इस हुनर का काफ़ी अभ्यस्त है। पिछले कई रोज से अभ्यास ताजा करता रहा है। ऐसे पैंतरे बदल कर, ऐसे सपाक-से कोड़ा मारता है, कि क्या मजाल जो गलत बैठे, और भरपूर जोर से न बैठे !!

वह देखिए, ठीक पैंतरों से वह बढ़ा, मानो टूर्नमिंट में एक प्रतिद्वन्द्वी है। मानो अपने खेल के दाँव-पेच दिखा रहा है। बढ़ा,—बढ़ा,—वह आया बढ़ के। कोड़ा बराबर हवा में सनसना चक्कर खा रहा है। कैसा सर्राटा है—जैसे डसने से पहले साँप की जीभें लम्बी हो कर सर्सराती चक्कर काट रही हों! देखते हैं न! वह खुला नितम्ब-भाग आप ?—वह देखिए—

वे तीनों-चारों जीभें आईं, माँस के अन्दर मानो जा घुसीं। अब घुस कर बाहर निकल आई हैं, और वहीं जोंक जैसी चिपट

बैठी हैं ! लेकिन नहीं, आप भूलते हैं। कोड़े वाला तो कोड़ा ले कर चला गया है, वहीं अपने प्रस्थान के स्थान पर, यह उभरन तो खाल की ही है। खाल ही नीली पड़ कर उभर आई है।

इसी तरह कोड़े पड़े। ख़ून निकल आया—उछल कर पड़ा कोड़े वाले के मुँह पर। कुर्ते की बाँह से उसने उसे पोंछ लिया। कैसा वीर है !

तब दयालु सज्जनों की दयालुता का अवसर आया। फिनायल से भीगा कपड़ा उन्होंने आहत भाग पर बिछा दिया; जिससे ख़ून उछटे नहीं, और घावों को जल्दी आराम हो जाय।

बस, बहुत हुआ। आइये, चलिये। हमारा जी खराब होता है—हम नहीं ठहर सकते।

हाँ, क्या पूछा ?—बेहोश हो जाय तो ? तो कुछ नहीं। दयालुओं की दयालुता इसे अपने उपचारों-द्वारा शेष कोड़े खाने के लिये फिर होश में लावेगी !

अब आप कहते हैं, यह सब व्यवस्था बड़ी पक्की-पूरी है ! है न ? कचाई कहीं न मिलेगी।

: १० :

सोफे पर आधा लेट कर पति ने पूछा—'तुमने बताया नहीं, तुम कहाँ-कहाँ रहीं।'

गुलूबन्द की बुनाई की सलाइयों को फन्दे में अटका छोड़ कर, आँखें ऊपर उठा कर पत्नी ने कहा—'तुमने भी तो नहीं बताया।'

इस पर पति ने अपनी सारी बीती कह सुनाई। फिर पत्नी ने कहा—'मुझे तो ज्यादा नहीं कहना। तुम यहाँ नहीं मिले, तो मैं तुम्हारी तलाश में चली। चलते-चलते...पुरे में पहुँची। ख़ैर

मानो, मैं वहाँ बच गई। ओह, बच्चा तो. . .बच्चा तो वहीं पटक कर मार दिया गया ! मेरा न-जाने क्या हाल होता, पर चौधरी. . .।

'चौधरी ?'—उत्सुक प्रश्न-वाचक स्वर में पति ने दोहराया।

'हाँ चौधरी. . ., . . .पुरे का।'

'. . .चौधरी, . . .पुरे का ?'

'हाँ—तो ?'

'चौधरी !. . .उसने क्या किया ?'

'उसने मुझे बचाया। जिन्होंने मेरे साथ ठीक सुलूक नहीं किया था, उन्हें मेरे पैरों डाला। खुद मेरे पैरों गिर कर मुझे माँ कहा, और अपने यहाँ रखा; बड़ी अच्छी तरह रखा।'

'ओह !'

'क्यों ? क्या बात है ?'

वह क्या बताये ? कुछ नहीं बता सकता।

'बोलते नहीं ? तुम्हें हो क्या गया ?'

तब बड़े क्षोभ से उसने कहा—

'ओह ! मैंने उसे फाँसी दे दी !'

'फाँसी ?'

वह चीख़ मार कर मूर्छित हो पड़ी।

: ११ :

फाँसी की जगह वह आई है। लाशें ठेलों पर लादी जा रही हैं—जैसे बोरे लादे जाते हैं, उतनी ही परवाह या लापरवाही से; बल्कि उपेक्षा-भाव ज्यादा ही है, क्योंकि लाशें बोरों से ज्यादा हैं।

महिला ने हुक्म दिया—'ठैरो !' अँग्रेज़ी महिला का आज्ञोल्लंघन—उस समय कौन था, जो कर सके ?

काम रुक गया। महिला ने एक-एक लाश देखी। आख़िर चौधरी का शव मिला। उसे अपनी गाड़ी में रक्खा। बँगले पर आई। लाश देखी—आँखें निकली हुई हैं, लहू से बदन लाल और चिपकना हो रहा है, पर चेहरे पर अब भी सिकुड़न नहीं है, जैसे उसकी आत्मा में एक भी सिकुड़न नहीं थी।

बँगले पर लाश को ख़ास कमरे में ले आया गया। ईरानी कालीन ख़ून के धब्बे से लाल होता जा रहा है, इसकी उसे परवाह न हुई। कहा—

'जॉन! सुनो। इधर आओ। इसकी क्रिया ठीक तौर पर करनी होगी, और सब खर्च तुम्हें करना होगा। सुना? करोगे?'

जॉन ने सम्मति-सूचक सिर हिला दिया।

'अच्छा, अब इनके पैरों में सिर नवाओ! यह देवता आदमी था।... घबड़ाओ नहीं, ज़िन्दा होता, तो मैं नहीं कहती। मर गया है, तो पूज्य से अधिक है। विश्वास रखो, उसके पैरों में सिर नवा रहे हो, जो तुमसे ऊँचा था, बड़ा था, पक्का था, और परमात्मा को प्यारा था।'

कर्नल ने सिर पैरों में नवा दिया।

'जॉन! अब मैं जाती हूँ। औरों के पाप का प्रायश्चित्त इसने किया, तुम्हारे पाप का प्रायश्चित्त मुझे करना होगा। जाती हूँ, अच्छा है, चले जाने दो। रोकोगे, तो भी न रोक सकोगे।'

कर्नल ने देखा— कुछ है, जो उससे नहीं दबेगी, जिसके खिलाफ़ बोलने की उसे हिम्मत नहीं होगी, जो कुछ देवी-सी है, और जिसके सामने सिर नवा लेना ही कर्नल का धर्म है। वह चुप हो रहा। वह चली गई।

: १२ :

जहाँ चौधरी का शव जला था, वहीं जमना के किनारे कई साल तक एक झोपड़ी रही। कहते हैं, वहाँ एक पगली तपस्विनी रहती थी, जिसका काम कभी हँसना और कभी रोना था। इस हँसने और रोने का कोई क्रम न था। वह किसी से नहीं बोलती थी। मालूम नहीं, कैसे रहती थी और क्या खाती थी! वह रंग में इतनी सफेद थी कि लोग उसे यमुना-तीर की संरक्षिका प्रेतात्मा समझ, उससे दूर-दूर रहते थे।

तब एक दिन वह झोपड़ी भी नहीं रही, और न वह पगली-ही फिर देखी गई!

# निर्मम

: १ :

अभी सिंहगढ़ चार कोस है। दस कभी के बज चुके। ठीक दस बजे तीनों घुड़सवारों को शिवाजी की हाज़िरी में सिंहगढ़ पहुँच जाना चाहिए था।

शिवा की बात टलती नहीं, टलती है तो अनर्थ हो जाता है। समय और कार्य का विभाग ही उसका ऐसा नपा-तुला होता है कि ज़रा-से काम की ज़रा ढील और ज़रा देर सारी स्कीम को ढा देती है; कार्य-सिद्धि (Achievements) की शृङ्खला को ही विशृङ्खल कर देती है। और शिवा वह व्यक्ति है जो सब कुछ सह सकता है, असफलता नहीं सह सकता। जिसने फ़ेल होना जाना ही नहीं। जिसके जीवन की डोर विजय-विजय-विजय के मनके पहनकर वह माला बनकर ही दम लेगी, जिसे इतिहास के अनुशीलन करने वाले साहस-प्रार्थी व्यक्ति फेर-फेर कर धन्य होंगे। जो चाहता है, जिसमें हाथ लगाया है, वही यदि पूरा होने से रह जाय तो शिवा शिवा नहीं। कौन है, जो उसे पूरा होने से रोक ले। कहीं भी यदि उसे

असिद्धि मिले, तो मानो वही उसकी मौत होगी। वह उस धातु का बना है जिसके अलौकिक वीर बने होते हैं। जिसका अलक्षेन्द्र बना था, जिसके अशोक, सीज़र, शार्लमान बने थे, और जिसका नेपोलियन बना था। जो धातु मुड़ना नहीं जानती, टूट भले ही जाय।

तीनों घुड़सवार जो घने जङ्गल, घने अँधेरे और घने कुहरे को, जमी हुई सन्नाहट और वैसी ही जमी हुई शान्ति को चीरते हुए, तेज़ी से आगे बढ़ रहे हैं, शिवाजी के इस अकम्प शिवा-पन को मन-ही-मन, अनुभव-द्वारा, खूब जानते हैं। थक रहे हैं, हाँफ रहे हैं, बढ़े चले जा रहे हैं, आपस में बोलने का भी अवकाश नहीं ले रहे हैं,—यह देखने कि 'अब क्या बीतती है'। वह, और हम भी, आत्मा की शपथ खाकर कह सकते हैं कि उन्होंने पूर्ण तत्परता, चुस्ती और मुस्तैदी से अपना कर्तव्य निबाहा है।—किन्तु दस तो बज चुके हैं।

बीजापुर की ख़बर लाने के लिए उन्हें भेजा गया था। त्र्यम्बक उनका नेता है, घोरपड़े और शिवराव उसके सहायक। त्र्यम्बक शिवा का बहुत ही अपना आदमी है, जोखम और विश्वास की जगह उसे ही भेजा जाता है। उसे भेजकर शिवा मानों उस सम्बन्ध में बिल्कुल निश्चिन्तता प्राप्त कर लेता है।

त्र्यम्बक बोला—'महाराज यदि न मिलें—?'

यह सम्भावना तीनों ही के मनों में थी, किन्तु इतनी अनिष्टकर थी कि जैसे वह उसे स्वीकार करने से डरते थे। शिवराव ने कहा—'ऐसा नहीं होगा।'

घोरपड़े ने भी कहा—'महाराज, हमारे संवाद के लिए अवश्य प्रतीक्षा करेंगे।'

किन्तु त्र्यम्बक को सन्तोष नहीं मिलता। इन मुसीबत के दिनों

में जब चारों ओर फैले प्रत्येक क्षण और प्रत्येक पग में विपत्ति और विजय है, जब समय का ठिकाना नहीं है और ठिकाने का भी ठिकाना नहीं है, तब नियत दस बजे के बारह बज जाना कोई छोटी बात नहीं। वह इसी भारी भूल के बोझ और मनस्ताप के नीचे मानों पिसा जा रहा है। उसने कहा—'घोरपड़े, मालूम नहीं क्या हो गया हो। सन्देह नहीं, दस बजे महाराज वहाँ अवश्य होंगे, पर अब-? ....... बीजापुर में ही हमको समाचार मिला था कि सिंहगढ़ आशङ्का से खाली नहीं। न जाने किस पल धावा हो जाय?'

घोरपड़े ने उत्तर में केवल घोड़े की चाल और तेज़ कर दी।

तीनों बढ़े चले। चुप—चारों ओर सन्नाटा-भरी चुपचुपाहट थी। मानों नीरव प्रकृति, इन तीनों के भीतर उबलती हुई आशङ्का को अपने व्यंग-मौन से और भी तीखी बना देना चाहती हो।

सिंहगढ़ पास आ गया। अँधेरे में से उसके बुर्ज के कंगूरों का आकार धीमा-धीमा चीन्ह पड़ता था। तभी कोई उनकी राह में आया, जिसने पूछा—'कौन?'

इस 'कौन' का स्वर और लहजा एकदम सशङ्क कर देने वाला था। फिर भी त्र्यम्बक ने दहाड़ा—

'ॐ, हर हर!'

उस व्यक्ति ने झट से चिल्ला दिया—'मारो काफ़िरों को' और दल-के-दल दुश्मन उस अँधेरे में से फट पड़े।

युद्ध छिड़ा। मराठे मराठे थे, शिवाजी के साथी थे,—यानी वीर थे, और साथ ही होशियार भी थे। फिर अँधेरे का संयोग मानो भाग्य ने ही सामने ला धरा था। तीखी मार भी वे देते रहे, और पीछे अपना रास्ता भी बनाते रहे।

अपनी हानि और मराठों के पीछे हटने को देख दुश्मनों ने सन्तोष ही मान रखना ठीक समझा।

वे तीनों निरापद तो हुए किन्तु सिंहगढ़ तक पहुँचने का इरादा अब भी उनका पक्का ही रहा। सन्देह नहीं, उन्हें जगह-जगह ऐसी-ऐसी ही मुठभेड़ करनी होगी,—किन्तु क्या इससे वह शिवा की आज्ञा से मुड़ें ?

मतलब कि कभी इधर और कभी उधर, इस तरह चारों ओर से, सिंहगढ़ पहुँचने का यत्न करते रहे। बीसियों हमले उन्हें सहने पड़े, और बहुत आहत हो गये। इधर रात भी बीत चली। किन्तु यत्न छोड़ें, तो मराठे कैसे ?

अन्त में थकान से चूर हो गये थे, लोहू से लुहान हो गये थे, फिर भी सिंहगढ़ पहुँचने की तदबीर में लगे थे—यद्यपि बड़ी हताशा के साथ और जीवन-विसर्जन के पूर्ण विश्वास के साथ। तभी एक खेतिहर से पता मिला, शिवाजी सिंहगढ़ में नहीं है।

रात होते ही गढ़पर अचानक धावा हुआ था। दस, साढ़े-दस, ग्यारह बजे तक, कई गुनी शत्रुशक्ति के सामने शिवा गढ़ को सम्भाले रहे और ठहरे रहे थे। बहुतेरा कहा गया कि वह यहाँ से चलें। किन्तु ग्यारह बजे से पहिले उन्होंने वहाँ से टलना कभी स्वीकार न किया। भेदिये चारों ओर तैनात रहते थे। जब ग्यारह बजे का यह समाचार लाकर उन्होंने शिवा को दे दिया कि एक मील तक त्र्यम्बक नहीं है, तब उन्होंने गढ़ छोड़ने में फिर क्षण-भर देर न की।

त्र्यम्बक और उसके साथी इस सूचना पर, अपने को प्रत्येक अनिष्ट और हर-तरह के दण्ड के लिए तैयार करके, लौट चले।

: २ :

जंगल में एक ऊँची-सी टेकड़ी पर शिविर पड़ा है। किन्तु शिवा उससे अलग, बहुत दूर, आत्म-त्रस्त, आत्म-ग्रस्त और आत्म-व्यस्त भाव से कुछ सोचता हुआ टहल-सा रहा है। शिविर के काम से निबट चुका है, सब ताकीदें दे चुका है,—इस तरह अवकाश निकालकर अब अपने से निबटने का काम वह, यहाँ सिर झुकाकर टहलता-टहलता, कर रहा है। सिद्धियों, सफलताओं, और विजयों से ठसा-ठस भरे हुए अपने व्यस्त जीवन में से, वह इसी तरह कभी-कभी कुछ घड़ियाँ चुराकर आत्मनिमग्नता पाया करता है। इन बहुमूल्य निठल्ली घड़ियों में, जो बड़ी कठिनाई से मिल पाती हैं और बहुत थोड़ी देर ठहर पाती हैं, मानों उसके जीवन की सच्ची अनुभूतियाँ, कसक उठने वाली स्मृतियाँ और प्रज्वलित कर देने वाली चिन्ताएँ मानो जीवन की समग्र चेतनता,—अपने डोरे समेटकर आ इकट्ठी होती हैं। तब वह डोरे फैलते हैं, उलझते हैं और सुलझते हैं, किन्तु उतने सुलझते नहीं जितने उलझ जाते हैं। इन उलझनों में फँस कर शिवा बड़ी व्यथा पाता है। सुलझा तो सकता नहीं, क्योंकि सुलझाने का अवकाश उसके पास बहुत थोड़ा है, इसलिए उलझते रहने में ही वह थोड़ा आनन्द ले लेता है। यह व्यथा जो मजे से भरी है, और यह मजा जो टीस-सा चुभता है, यहीं, इसी में पड़कर शिवा को ज्ञात होता है जैसे जीवन के रस का थोड़ा स्वाद मिल रहा हो। नहीं तो उस खोखले, कृत्रिम, कर्त्तव्य-बद्ध, राजापन-प्रसिद्धि और प्रभुत्व के जगमगे ज़र्क़-बर्क़ आवरण पहने, रूखे जीवन से उसे रह-रहकर उकताहट छूटती है।

उसे बहुत-कुछ स्मरण हो आती है, वह माँ की गोद, जो अब

नहीं रह गई है। उसके स्थान पर सिंहासन आ गया है। निर्जीव पत्थर का यह सिंहासन सजीव प्यार के माँ के उस घोंसले की, मानों अपने मद में, खिल्ली उड़ाता है—कम्बख्त सिंहासन से शिवा के प्राण मानों एकबारगी ही चिढ़ उठते हैं। यह सारी प्रसिद्धि, वैभव और मनुष्यता का व्यङ्ग करते दीखते हैं।

उसे स्मरण हो आता है वह रक्त, जो उसने बहाया है। वे जानें, जो उसने ली हैं। उससे भी अधिक वे जानें, जो उसके लिए गई है। जिन्हें उसने मारा है, और जो उसके लिए मर गये हैं, उनके बिलखते हुए कुटुम्बी और उन कुटुम्बियों के अविरल ढुरकते हुए आँसू,—इन सबकी कल्पना, स्मृति और चित्र भीतर से ऊमड़ते हुए और उसके जी को मरोड़ते हुए उठते हैं। उसे ज्ञात होता है, मानों उन सबकी हत्याओं और उन दुखियों के दुखों को कुचले हुए खड़ा है उसका राजा-पन!

और स्मरण हो आता है वह हृदय का वेग जो बच्चों को देख-कर उमड़ा पड़ता है। वह बाला, जो उसे बचाते-बचाते मर गई, इसलिए कि वह उसे अपना हृदय और सर्वस्व देना चाहती थी। उसने उस हृदयोत्सर्ग के अर्घ्य के अर्पण को स्वीकार किया और कुचल दिया। और वह, जब औरङ्गजेब के यहाँ गया था, जो अचानक दीख गई थी और मिल गई थी,—जिसका प्रणय, वंश और धर्म, सभ्यता और समाज के सब बन्धनों को लाँघकर उस तक पहुँचता है और इतना कि जिसके रस में वह डूब जाय! वह निसर्ग-शुद्ध प्रणय-रस की धारा उसे याद आती है, जिसे वह छू नहीं सकता!

और सामने दीखते हैं पेड़, जो लताओं को चिपटाये झूम रहे हैं, हँस रहे हैं, मानों कह रहे हैं—'तुम बड़प्पन की भूख में रहो,

इधर हम तुम पर हँसते हैं।' और फिर मानों अपना मुकुट झुका-कर, फुसलाकर, चुपके से आवाहन दे जाते हैं—'व्यर्थता में न पड़ो, आओ, हमारे साथ जीवन में निर्द्वन्द्व खेलो। हरी-घास, छोटे पौधे, उभरा हुआ पहाड़, भागते-खेलते बादल, और उनके पीछे धूप की मुसकान से मुसकाता नीलाकाश, फुदकती चिड़ियाँ और चहकते पक्षी—सब, मानों अपने जीवन की चुहल दिखाते हुए व्यंग कर रहे हैं—'यह है जीवन!'

शिवा इस रस को देख रहा है। देख-देखकर, क्योंकि इसे वह चख नहीं सकता, बड़ा झुँझला और कुढ़ रहा है। कैसा बेलाग बेदाम बिखरा पड़ा है यह रस!

उसकी फतहों की सूची उसे निकम्मी जान पड़ती है। सफल-ताओं की लम्बी तालिका उसके मन को बोध नहीं दे पाती।

जब उसका मन हार जाता है, स्मृतियाँ दबा लेती हैं, और ऐसी चिन्ताएँ अभिभूत कर लेती हैं, तब उसके एक-मात्र त्राण समर्थ गुरु रामदास याद पड़ते हैं। वह उनकी शरण गहेगा। अब के इस यश, वैभव, राजत्व, लड़ाई और हिंसा के मार्ग से मुक्ति पाने की प्रार्थना करेगा। साधारण बन जाने और प्रेम करने की छुट्टी अबके वह भी गुरु से माँग लेगा। व्यस्तता से वह तङ्ग आ गया है, कहेगा—'गुरु, बहुत हो गया, अब मुझे छुट्टी दो। अब मैं स्नेह में नहाऊँगा और जीवन में खेलूँगा।'

मन के इसी ज्वार को जरा शांत करने लिए वह टहलता-टहलता एक शिला पर बैठ गया। सन्ध्या चुपचाप सरकी आ रही थी। मानों अपनी अँधियारी साड़ी में से थोड़ी स्निग्धता और शान्ति भी बिखराती आ रही हो।

शिवा की गोद में एक टीड़ी आ पड़ी। शिवा उसे देखता रह

गया। मानों वह अपनी धुन में है, शिवा की उसे खाक परवाह नहीं। मानों किसी नये खेल की टोह में जा रही है।

शिवा ने पकड़ने को हाथ बढ़ाया कि वह फुदककर भाग गई।

सामने से एक चिड़िया उड़ी,—टि टी हु ई टी। और गाकर बैठ गई दूसरी चिड़िया के पास। और वे दोनों चोंचें मिलाकर अभिन्न प्रेम-सम्भाषण करने लगीं।

ऊपर एक बादल का टुकड़ा भागा जा रहा था—एक और को पकड़ने। देखते-देखते वे दोनों मिले और आपस में गुँथ गये।

शिवा ने कहा—'अच्छा भाई, मिलो, मिलो। मैं भी अब तुम्हारे समाज में आता हूँ।'

उस समाज में उसकी प्रवेश-प्रार्थना पर कैसा स्वागत मिल रहा है, यह वह समझ पाये ही कि उसने सुना—'महाराज!'

मुड़कर देखा—एक युवक है। वह युवक उसके चरणों पर आ पड़ा।

वह युवक है, नया है, फिर भी नया नहीं है। कुछ है उसमें, जो जाना-सा मालूम पड़ता है।

फिर सुन पड़ा—'महाराज!'

इस वातावरण में और इस नये प्रकार के उठे-हुए विचार-क्षेत्र में शिवा अपना सरदारपन भूल बैठा था। अभी उसे अपने में उस 'बू' को लाने की जल्दी भी न थी। कहा—

'कहो भाई!'

युवक ने कहा। क्या कहा स शिवा न समझ सका। जो कहा गया था उसका आशय नहीं. उसका स्वर उसने सुना—वही उसने समझा और तब उसने गौर से युवक को देखा।

युवक के सारे गात में एक सिहरन लहराई, आँखें झपीं-सी,

और मामूली-सा सिन्दूरियापन दौड़ गया। शिवा से यह छिपा न रहा, और उसके भीतर एक गुदगुदी सी मच उठी।

'तुम्हें भाई नहीं कहना चाहता, बहन भी नहीं कहना चाहता। क्या कहूँ ?'—शिवा ने हँसकर, काँपकर पूछा।

युवक, जो युवति था, शर्मा गया।

जंगल सूना था, पर शिवा मजबूत था। फिर भी उसकी मजबूती, पिछले विचार-प्रवाह से, मानों पिघल उठी थी। यह हो नहीं सकता था कि वह मजबूती रिसकर बह जाती, तो भी शिवा ने उस पर विश्वास रखना उचित न समझा।

पूछा—'हाँ, क्या चाहती थीं ?'

—'नौकरी।'

'छिः। नौकरी किया करते हैं कहीं !'

'सेना में नौकरी चाहती हूँ।'

'मारने का काम करोगी ? वह काम क्या तुम्हारे बस का है ? तुम्हें तो जीने और जिलाने का काम करना चाहिए। क्यों ?'

'हाँ।'

'सेना में क्यों जाना चाहती हो ?'

'मारने नहीं।'

'फिर ?'

'बचाते-बचाते मरना चाहती हूँ। आपको मारने वाले बहुत हैं।'

इतने साहस की बात करने के पश्चात् मानों युवति का साहस चुक गया। शिवा का जी पसीज गया। इस उत्कण्ठित उत्सर्ग की आकांक्षा को देख वह धन्य हुआ। किन्तु वह क्या इसके तनिक भी योग्य है ? उसे बस यही अधिकार है कि वह क्या इस उत्सर्ग को ले,

और इसी पर अपने शरीर की रक्षा प्राप्त करे। उसे अपनी स्थिति पर आन्तरिक खेद हुआ।

उसने कहा—'बाई, यह क्या कहती हो?—क्या जाने यह नौकरी ही न रहे, सेना ही न रहे। और फिर मेरा शत्रु बनने की भी किसी को आवश्यकता न रहे। जाओ बाई, ऐसा ध्यान न करो। मेरी शपथ, जो ऐसी बात तुमने मन में रक्खी। शिवा का जीना अभी बहुत भारी है। फिर तो उस जीवन को उठाना ही कठिन हो जायगा।'

युवति शिवा के पैरों में पड़ गई। शिवा ने उसे उठाया, कुछ कदम उसके साथ गया, और बिदा किया, कहा—'मेरा मार्ग न बाँध दिया गया होता, तो क्या मैं जान-बूझकर धन्य होने से बचता? बाई, जाओ, शिवा बड़ा अपात्र व्यक्ति है।'

वहीं, उसी शिलाखण्ड पर बैठा था कि त्र्यम्बक अपने साथियों सहित उपस्थित हुआ।

'महाराज!'

'अरे, त्र्यम्बक!'

'क्षमा करें, महाराज।'

त्र्यम्बक ने अपनी पूरी कहानी कही। शत्रुओं के साथ मुठ-भेड़ की और अपने घावों की बात बहुत संक्षेप में बतलाई। फिर कहा—

'क्षमा करें, महाराज!'

शिवा ने कहा—'त्र्यम्बक मैं वही मार्ग पकड़ना चाहता हूँ, जहाँ क्षमा ही क्षमा है। जहाँ क्षमा माँगने की आवश्यकता ही मिट जाती है। वह छोड़ना चाहता हूँ, जहाँ दण्ड ही दण्ड है। मैं थक गया हूँ। यह नित्य की नई लड़ाई, खोने को रोज नई जानें, नये

नये अपराध और नये दण्ड—मैं इन सबसे घबड़ा गया हूँ। मैं चाहता हूँ, ये कुछ भी न रहें। हम-तुम भाई बन कर रहें, जैसे कि हम भाई-भाई हैं।'

त्र्यम्बक घबड़ाया—'महाराज!'

शिवा ने कहा—"त्र्यम्बक, शिविर में जाओ! बहुत कुछ करना है। पर अच्छा है, यह सब करना-कराना शेष हो जाय। औरङ्गजेब की सेना इधर बढ़ी आ रही है। उधर कुछ अपने लोग भी चारों ओर से हमें घेरने के प्रयत्न में हैं। इन सबको भिकाने और इनसे बचने को क्या करना होगा, सो सब मैं कर आया हूँ। दक्षिण की ओर एक टुकड़ी भी जायगी। बीजापुर की स्थिति सुन कर कुछ करने की ज़रूरत होगी। वैसे भी, अपनी हालत और वहाँ की हालत को देखते हुए, तुरन्त कुछ कर बैठना ठीक नहीं। जहाँ से सहायता का वचन है, उसकी भी उचित प्रतीक्षा करनी ही चाहिए। इस तरह परसों तक हम यहीं हैं। तब तक कुछ भी आँच यहाँ तक पहुँच सकेगी—यह असम्भव है। इसलिए मैं आज श्री समर्थ गुरु के पास जाता हूँ। परसों प्रातः ही यहाँ पहुँच जाऊँगा। कोई मेरे साथ नहीं जायगा। तुम लोगों को तैयार रहना चाहिए। यदि श्री गुरु ने मेरी प्रार्थना स्वीकार न की, तो परसों दस बजते-बजते सबको पाँच टुकड़ियों में बँटकर यहाँ से कूच कर देना होगा।"

फिर हृदयाकांक्षा से भीने स्वर में कहा—'त्र्यम्बक, मैं गुरु के पास छुट्टी माँगने जा रहा हूँ, जिससे इस झंझट से हम-सब मुक्त हों और प्रकृति के सच्चे प्राणी होकर रहें। यदि इच्छा स्वीकृत हुई, तो तुम्हें सूचना दूँगा,—कोष में जो कुछ है वह सब लोगों में बाँट

देना और उन्हें विदा दे देना। मैं कुछ दिन गुरु के पास ही और फिर किसी खेड़े में रहूँगा।...'

त्र्यम्बक ने कहा—'महाराज !'

शिवा ने कहा—'जाओ, जैसा कहा वैसा करो।'

त्र्यम्बक चला गया।

: ३ :

श्री समर्थ गुरु के पास चरणों में।

'क्यों, शिववा, क्या है ?'

'गुरुवर, बड़े क्लेश में हूँ।'

'क्लेश ? कैसा क्लेश ?—क्या फिर उकताहट उठती है ? मैंने तुम्हें बताया, उकताहट का यह स्थान नहीं। कर्म अनिवार्य है और मनुष्य नितान्त स्वतन्त्र नहीं है। कर्म की परिधि में घिरा है, बस परिधि के भीतर स्वतन्त्र है। परिधि से बाहर भाग कर वह नहीं जा सकेगा। इसे वह अपना दुर्भाग्य समझे या सौभाग्य,—जग का तन्त्र ही ऐसा है।'

'भगवन् , कर्म की अनिवार्यता तो मैं स्वीकार करता हूँ। किन्तु हँसना-खेलना भी तो कर्म है। प्यार करना भी तो कर्म है। जीवन के विनोद में बह चलना भी तो कर्म है। पानी बहता है और खेलता है, चिड़ियाँ उड़ती हैं और चहकती हैं, पेड़ फलते हैं, फूलते हैं और झूमते हैं, सम्पूर्ण जगत् ही मानो आनन्द के सक्रिय समारोह में तन्मय योग देता रहता है। फिर मेरे ही जिम्मे यह लड़ना-मारना क्यों है ? बहुत-सी जीवन की लहरों को बलात् रोक कर और अस्वीकार करके एक बनावटी कर्तव्य-शासन में बँधे रहना, जगत् के और प्राणियों को छोड़ कर, मेरे ही लिए क्यों

आवश्यक है ? गुरुवर, मुझे इस निश्चल प्रकृति को देखकर ईर्ष्या होती है, और अपने बन्धनों पर बड़ी खीझ होती है।'

स्वामी रामदास ने स्पष्ट देखा, शिवबा की वितृष्णा सच्ची है, फिर भी मोह-जन्य है। जो सामने सरस दीख पड़ता है, उसी से ललचाकर, अपने में यह विरागाभास उसने उत्पन्न किया है। वे बोले—'शिवबा, भूलते हो। जिसको जिस तरह देखते हो, वह वैसा ही नहीं है। जो हँसता दीखता है, क्या मालूम वह उसका रोना हो! इसलिए दूसरों की हँसी पर मत लुभाओ। खुद हँसना सीखो, और वह तभी सीख पाओगे, जब जो कुछ होगा उसी पर हँसोगे। दुःख पर वैसे ही हँस दोगे, जैसे सुख पर। यह उकता उठना छोड़ दोगे। तुम, सम्भव है, मुझे मुक्त समझो; हाँ, मैं अपने को मुक्त समझता हूँ। पर तुम भी यदि मेरी ही तरह हो जाओ, कोपीन धार लो और सन्यासी बन जाओ, तो आत्मा का असन्तोष ही पाओगे। सबके मार्ग भिन्न-भिन्न हैं, यद्यपि सब का अन्त एक है। वह मार्ग किसी के लिए भी मखमल-बिछा नहीं है, वह तो दुर्धर्ष ही है। जो उस मार्ग पर चलना ही नहीं आरम्भ करते, उनकी बात छोड़ दो,—वे तो सचमुच उच्छृङ्खल रहकर जो जी-चाहा उसमें भूले रह सकते हैं। पर जो मार्ग पर चलने के अधिकारी हो गये, फिर उन्हें जी-चाहे-जो करने का अधिकार नहीं रहता है। उनका तो मार्ग खड्ग की धार की तरह एक-रेखा-रूप, निश्चित और सकरा बन जाता है। तुम्हारा मार्ग राजा का है, मेरा मार्ग साधु का है। हम दोनों की पूर्णता और आत्मोपलब्धि अपने-अपने मार्गों में है। राजा संसार का साधारण गृहस्थी नहीं है, वह बड़े दायित्वों से बँधा है। इसलिए उसके कर्त्तव्य-अकर्त्तव्य की परिभाषा गृहस्थ के पैमाने से नाप कर नहीं बनेगी। उसे अधिकार नहीं, कि वह सहज-

प्राप्य अपनी आत्म-तुष्टि ढूढे, अपने विलास का आयोजन करे। क्योंकि उसे बहुतों के सुखों और जीवनों की रक्षा का भार सौंपा जा चुका है। क्या अपने सुखों को दूसरों की सुविधा के लिए उत्सर्ग कर देने का यह अधिकार प्रत्येक को मिलता है? इसके अधिकारी विरले होते हैं। तो क्या तुम इस अधिकार से विमुख होगे? तुम्हें कितना बड़ा उत्सर्ग करना पड़ रहा है, मैं जानता हूँ। जो चीज़ तुम्हें दुःख पहुँचाती है, हिंसा, वही करने पर तुम बाध्य हो। यश, प्रतिष्ठा, जिससे तुम भागना चाहते हो, वे ही तुम्हें चिपटानी पड़ती हैं। यह महान् उत्सर्ग है, मैं मानता हूँ। किन्तु मैं समझता हूँ, शिवबा, वह विराट् उत्सर्ग का अवसर—जो तुम जैसे विरलों को ही मिलता है,—तुम खोओगे नहीं।'

शिवा की आत्मा को इन शब्दों से बोध तो हुआ, पर हृदय की व्यथा पूरी न मिट पाई। वह बोला—

—'महाराज, मैं नहीं जानता, पर जी बेचैन रहता है। करता हूँ, पर अकुलाये मन से......।' 'ठहरो' गुरु ने कहा—'समझने में तुम्हें आयास और समय की आवश्यकता होगी। इस बीच मेरा आदेश समझ कर ही मानो। आदेश में शङ्का न करो—पाप लगता है। जाओ—औरङ्गजेब की सेना बढ़ रही है। ब्राह्मणों का अपमान, धर्म पर अत्याचार और गौओं की हत्या हो रही है। भारत की भारतीयता खोई जा रही है। इसकी रक्षा करो!'

शिवा चरणों में पड़ा।—'भगवन्!'

—'जाओ, शिवबा, कर्म करो। शङ्का न करो, आकांक्षा न करो। निःशङ्कित आस्था रखो, निःकांक्षित कर्म करो।'

शिवा पद-धूलि लेकर चला गया।

: ४ :

टुकड़ियाँ बँट गई हैं। शिविर उखड़ने को है। सब अपने-अपने काम पर कूच करने की तैयारी कर रहे हैं। वही 'परसों' आ गया है और वही शिवाजी—लड़ाई का उत्कट, उद्भट, चपला की तरह चपल शिवाजी,—आ गया है।

तभी त्र्यम्बक का मुक़दमा हाथ में लिया। त्र्यम्बक पेश हुआ।

शिवा अब मानो कर्त्तव्य-ही-कर्त्तव्य है। हृदय जो भावना का स्थान है, मानो शिवा ने उसे बिल्कुल सुला डाला है। हाँ, मस्तिष्क, जो विचार और विवेचना का स्थान है, पूर्ण सजग है। बोला—

'त्र्यम्बक, तुम्हारा अपराध अक्षम्य है। मेरे निकट क्षमा वैसे भी अक्षम्य है। तुम्हें सबसे बड़ा दण्ड जो मैं दे सकता हूँ, देता हूँ। तुम घर जाओ, रहो, तुम से और सेवा मैं नहीं ले सकूँगा।'

सचमुच दण्ड त्र्यम्बक के लिए इससे बड़ा न हो सकता था। वह सब-कुछ कर सकेगा, पर शिवा को छोड़ना!—यह कैसे होगा? मौत मन्जूर होती, पर यह तो उस स्वामिभक्त के लिए बिल्कुल असह्य ही है।

उसने बहुत विनती की। पर शिवा की बात शिवा की बात है, झुकेगी नहीं।

वह,—वही युवक भी हाज़िर हुआ। शिवा की आँखों में सरसता की झाईं भी नहीं है। केवल एक वस्तु है,—प्रभुत्व।

'नौकरी चाहते हो?'

'जी!'

'अच्छा।'

फ़ौजदार को इस नये सिपाही को बाक़ायदा शपथ-पूर्वक भर्ती कर लेने का हुक्म हुआ।

लड़ाई हुई। धावा अचानक का था। शिवा का बचना असम्भव था,—पर भाग्य कहिए, बच गया। भाग्य को श्रेय देते हुए शर्म आती है। किन्तु एक छोटे से अनजाने सिपाही को श्रेय देने का क़ायदा इतिहास का नहीं है। कोई उत्सुक पूछे ही, तो इतना बता सकते हैं कि एक तलवार का भरपूर हाथ जो ठीक शिवाजी की गर्दन पर पड़ता, और पड़ता, और पड़ता तो कभी अकारथ न जाता, एक नये युवक सिपाही की पीठ पर पड़ा! वह सिपाही फिर ज्यादा देर तक जीता न रहा और उसके साथी भी भली प्रकार उसके गाँव-पते का पूरा पता न चला सके। क्योंकि शिवा ने तुरन्त लाश अपने ख़ास शिविर में मँगा ली थी, और फिर कोई बाहरी आँखें उस पर न पड़ सकी थीं।

शिवा ने उस लाश को क्या किया? उसे आँसुओं से तो भिगोया ही,—फिर क्या किया, नहीं कहा जा सकता।

# एक कैदी

मानव-समाज के विधान और व्यवस्था की दृष्टि से व्यक्तियों को दो श्रेणियों में बँटा देखा जा सकता है, अनुकूल और प्रतिकूल। अनुकूल में फिर दो वर्ग हैं। एक जो कानून मनवाते हैं, दूसरे जो कानून मानते हैं। इस तरह के लोग समाज के रक्षक और आधार होते हैं। सभ्यता और संस्कृति इन्हीं पर टिकी होती है। समाज का अधिकांश भाग जब तक इन दोनों प्रकार के आदमियों को लेकर बनता है, तब तक समाज में अनुशासन और स्थिरता बनी रहती है।

किन्तु सत्य स्थिरता से घिरा नहीं है, न अनुशासन से परिबद्ध। काल भी सत्य ही है। काल, जो बनने और मिटने का आधेय है। अतः स्थिरता सिद्धि नहीं है, गति भी आवश्यक है। जीवन अस्तित्व से अधिक कर्म है। उन्नति, प्रगति, परिवर्त्तन आदि इसी जीवन की परिपूर्णता के अंग हैं।

इसीलिए समाज में प्रतिकूल व्यक्ति की भी आवश्यकता है, उसकी उपयोगिता भी है। वह प्रतिकूल है, न वह शासक है,

न शासित। विद्रोही उसे कहो तो कह सकते हो। शासक के मुँह लगने की चिन्ता भी उसे नहीं है, न पिचकर दब बैठना ही उसके मान की चीज है। वैसे व्यक्ति के लिए अदालत बैठी है, जेलखाना खड़ा है और पिनल-कोड में निर्णीत सजाएँ मुद्रित हैं। ऐसे लोग अव्यवस्था पैदा करते हैं। अन्ततः यही लोग उन्नति और प्रगति भी पैदा करते हैं।

जब मानव-समाज में इस प्रकार के लोगों की अनुपात से अधिकता होती है, तब विप्लव और क्रान्तियाँ हुआ करती हैं। उनको 'अपराधी' संज्ञा से सुविधापूर्वक निर्दिष्ट किया जा सकता है। इन अपराधियों की भी दो श्रेणियाँ हैं। एक तो वे जो खुलकर अपराध करते हैं। वे अपराध करने को सत्याग्रह और फाँसी चढ़ने को शहादत कहते हैं। कानून तोड़ने को वे अपना धर्म तक बना लेते हैं। विद्रोह उनका कर्म-मार्ग है, विप्लव जीवन। वे ऐसे 'चोर' हैं जो सीनाजोर भी हैं। अपराधी खुल्लमखुल्ला बनकर वे समाज के नेता और इतिहास के उन्नायक बनते हैं। इस प्रकार के अपराधी पीछे आकर बहुधा शासक-श्रेणी में भी परिवर्तित होते देखे जाते हैं। अपनी अपराध-वृत्ति के कारण तात्कालिक सरकारों द्वारा वे सदा दण्डनीय होते हैं। परन्तु अन्ततः अपनी उस अपराध वृत्ति में दुर्दमनीय उद्दण्डता एवं सत्यबोध के कारण इतिहास के मान्य पुरुष भी वे होते हैं।

अपराधी श्रेणी का दूसरा भाग नैतिक अपराधी के नाम से पुकारा जाता है। यह भाग बहुधा ऐसा होता है जिसके लिए अप-राध-वृत्ति लगभग एक पारिस्थितिक अनिवार्यता है। भूख से लाचार हो गये, तब चोरी कर ली; गुस्सा चढ़ आया, मार बैठे; ठनी तो लट्ठ लेकर फैसला कर डाला; कामोन्मादवश बलात्कार

# एक कैदी

मानव-समाज के विधान और व्यवस्था की दृष्टि से व्यक्तियों को दो श्रेणियों में बँटा देखा जा सकता है, अनुकूल और प्रतिकूल। अनुकूल में फिर दो वर्ग हैं। एक जो कानून मनवाते हैं, दूसरे जो कानून मानते हैं। इस तरह के लोग समाज के रक्षक और आधार होते हैं। सभ्यता और संस्कृति इन्हीं पर टिकी होती है। समाज का अधिकांश भाग जब तक इन दोनों प्रकार के आदमियों को लेकर बनता है, तब तक समाज में अनुशासन और स्थिरता बनी रहती है।

किन्तु सत्य स्थिरता से घिरा नहीं है, न अनुशासन से परिबद्ध। काल भी सत्य ही है। काल, जो बनने और मिटने का आधेय है। अतः स्थिरता सिद्धि नहीं है, गति भी आवश्यक है। जीवन अस्तित्व से अधिक कर्म है। उन्नति, प्रगति, परिवर्त्तन आदि इसी जीवन की परिपूर्णता के अंग हैं।

इसीलिए समाज में प्रतिकूल व्यक्ति की भी आवश्यकता है, उसकी उपयोगिता भी है। वह प्रतिकूल है, न वह शासक है,

न शासित। विद्रोही उसे कहो तो कह सकते हो। शासक के मुँह लगने की चिन्ता भी उसे नहीं है, न पिचकर दब बैठना ही उसके मान की चीज है। वैसे व्यक्ति के लिए अदालत बैठी है, जेलखाना खड़ा है और पिनल-कोड में निर्णीत सजाएँ मुद्रित हैं। ऐसे लोग अव्यवस्था पैदा करते हैं। अन्ततः यही लोग उन्नति और प्रगति भी पैदा करते हैं।

जब मानव-समाज में इस प्रकार के लोगों की अनुपात से अधिकता होती है, तब विप्लव और क्रान्तियाँ हुआ करती हैं। उनको 'अपराधी' संज्ञा से सुविधापूर्वक निर्दिष्ट किया जा सकता है। इन अपराधियों की भी दो श्रेणियाँ हैं। एक तो वे जो खुलकर अपराध करते हैं। वे अपराध करने को सत्याग्रह और फाँसी चढ़ने को शहादत कहते हैं। कानून तोड़ने को वे अपना धर्म तक बना लेते हैं। विद्रोह उनका कर्म-मार्ग है, विप्लव जीवन। वे ऐसे 'चोर' हैं जो सीनाज़ोर भी हैं। अपराधी खुल्लमखुल्ला बनकर वे समाज के नेता और इतिहास के उन्नायक बनते हैं। इस प्रकार के अपराधी पीछे आकर बहुधा शासक-श्रेणी में भी परिवर्तित होते देखे जाते हैं। अपनी अपराध-वृत्ति के कारण तात्कालिक सरकारों द्वारा वे सदा दण्डनीय होते हैं। परन्तु अन्ततः अपनी उस अपराध वृत्ति में दुर्दमनीय उद्दण्डता एवं सत्यबोध के कारण इतिहास के मान्य पुरुष भी वे होते हैं।

अपराधी श्रेणी का दूसरा भाग नैतिक अपराधी के नाम से पुकारा जाता है। यह भाग बहुधा ऐसा होता है जिसके लिए अपराध-वृत्ति लगभग एक पारिस्थितिक अनिवार्यता है। भूख से लाचार हो गये, तब चोरी कर ली; गुस्सा चढ़ आया, मार बैठे; ठनी तो लट्ठ लेकर फैसला कर डाला; कामोन्मादवश बलात्कार

